श्री जिन अन्तरना, हुआ पाट असंख्य।
मुनि मुक्ति पहुंच्या, टाली कर्म नो बंक।।१२।।
धन्य कपिल मुनिवर, नमि नमूं अणगार।
जेणे तद्क्षण त्याग्यो, सहस्त्र रमणी परिवार।।१३।।
मुनिवर हरिकेशी, चित्त मुनिश्वर सार।
शुद्ध संयम पाली, पाम्या भवनो पार।।१४।।
वली इक्षुकार राजा, घर कमलावती नार।
भग्गू ने जशा, तेहना दोय कुमार।।१५।।
छये छति ऋद्धि छांडी ने लीधो संयम भार।
इण अल्पकाल माँ, पाम्या मोक्ष द्वार।।१६।।
वलि संयति राजा, हिरण आहिड़े जाय।
मुनिवर गर्दभाली, आण्यो मारग ठाय।।१७।।
चारित्र लईने, भेट्या गुरुना पाय।
क्षत्रिराज ऋषीश्वर, चर्चा करी चित्तलाय।।१८।।
वलि दशे चक्रवर्ती, राज्य रमणी ऋद्धि छोड़।
दशे मुक्ति पहुँच्या, कुल ने शोभा चहोड़।।१९।।
इण अवसर्पिणी माँ, आठ राम गया मोक्ष।
बलभद्र मुनीश्वर, गया पंचमे देवलोक।।२०।।
दशार्णभद्र राजा, वीर वाँद्या धरी मान।
पछि इन्द्र हटायो, दियो छह काय अभयदान।।२१।।
करकण्डू प्रमुख, चारे प्रत्येक बुद्ध।
मुनि मुक्ति पहुच्या, जीत्या कर्म महाजुद्ध।।२२।।
धान्य मोटा मुनिवर, मृगापुत्र जगीश।
मुनिवर अनाथी, जीत्या राग ने रीश।।२३।।

वलि समुद्रपाल मुनि, राजमति रहनेम।
केशी ने गौतम पाम्या शिवपुर क्षेम ।।२४।।
धन्य विजयघोष मुनि, जयघोष वलि जाण।
श्री गर्गाचार्य पहुंच्या छे निर्वाण ।।२५।।
श्री उत्तराध्ययन माँ, जिनवर कर्या वखाण।
शुद्ध मन से ध्यावो, मन माँ धीरज आण ।।२६।।
वलि खंदक सन्यासी, राख्यों गौतन स्नेह।
महावीर समीपे, पंच महाव्रत लेह ।।२७।।
तप कठिन करीने, झोंसी आपणी देह।
गया अच्युत देवलोके, चवि लेसे भव-छेह ।।२८।।
वलि ऋषभदत्त मुनि, सेठ सुदर्शन सार।
शिवराज ऋषीश्वर, धन्य गांगेय अणगार ।।२६।।
शुद्ध संयम पाली, पाम्या केवल सार।
ये चारे मुनिवर, पहुंच्या मोक्ष मँझार ।।३०।।
भगवन्त नी माता, धन्य धन्य सती देवानन्दा।
वलि सती जयन्ती, छोड़ दिया घर फंदा ।।३१।।
सती मुक्ति पहुंच्या, वलि ते वीरनी नंद।
महासती सुदर्शना, घणी सतियों ना वृन्द ।।३२।।
वलि कार्तिक सेठे, पड़िमा वही शूरवीर।
जीम्यो मोरा-ऊपर, तापस बलती खीर ।।३३।।
पछी चारित्र लीधो, मित्र एक सहस्त्र आठ धीर।
मरी हुआ शक्रेन्द्र, च्यवी लेसे भव तीर ।।३४।।
वलि राय उदायन, दियो भाणेज ने राज।
पछी चारित्र लेइने, सार्या आतम काज ।।३५।।

गंगदत्त मुनि आनन्द, तिरण तारण री जहाज।
कौशल मुनि रोहा, दियो घणाने साज ।।३६।।
धन्य सुनक्षत्र मुनिवर, सर्वानुभूति अनगार।
आराधक होइ ने, गया देवलोक मंझार ।।३७।।
चवी मुक्ति जासे, वलि सिंह मुनीश्वर सार।
बीजा पण मुनिवर, भगवती माँ अधिकार ।।३८।।
श्रेणिक ना बेटा, मोटा मुनिवर मेघ।
तजी आठ अन्तेउरी, आण्यो मन संवेग ।।३६।।
वीर पे व्रत लइने, बांधी तपनी तेग।
गया विजय विमाने, चवी लेसे शिव वेग ।।४०।।
धन्य थावच्चा पुत्र, तजी बत्तीसे नार।
तेनी साथे निकल्या, पुरुष एक हजार ।।४१।।
शुकदेव संन्यासी, एक सहस्त्र शिष्य लार।
पंचशय सु शैलक, लीधो संजमभार ।।४२।।
सब सहस्त्र अढाई, घणा जीवों ने तार।
पुंडरिक गिरि ऊपर, कियो पाद्पोपगमन संथार ।।४३।।
आराधक हुई ने, कीधो खेवो पार।
हुआ मोटा मुनिवर, नाम लियां निस्तार ।।४४।।
धन्य जिनपाल मुनिवर, दोय धन्ना हुआ साध।
गया प्रथम देवलोके, मोक्ष जासे आराध ।।४५।।
मल्लिनाथ ना छह मित्र, महाबल प्रमुख मुनिराय।
सर्वे मुक्ति सिधाव्या, मोटी पदवी पाय ।।४६।।
वलि जितशत्रु राजा, सुबुद्धि नामे प्रधान।
पोते चारित्र लईने, पाम्या मोक्ष निधान ।।४७।।

धन्य तेतली मुनिवर, दियो छकाय अभयदान।
पोटिला प्रतिबोध्या, पाम्या केवलज्ञान ॥४८॥
धन्य पाँचे पांडव, तजी द्रोपदी नार।
थेवरांनी पासे, लीधो संयम भार ॥४६॥
श्री नेमि वन्दन नो, एहवो अभिग्रह कीध।
मास-मास खमण तप, शत्रुंजय जई सिद्ध ॥५०॥
धर्मघोष तणा शिष्य, धर्मरुचि अणगार।
कीडियों नी करुणा, आणी दया अपार ॥५१॥
कड़वा तुंबा नो, कीधो सगलो आहार।
सर्वार्थ सिद्ध पहुँच्या, चवी लीधो भव पार ॥५२॥
वलि पुंडरीक राजा, कंडरीक डिगियो जाण।
पोते चारित्र लईने, न घाली धर्म माँ हाण ॥५३॥
सर्वार्थ सिद्ध पहुंच्या, चवी लेसे निर्वाण।
श्री ज्ञातासूत्र माँ, जिनवर कर्या वखाण ॥५४॥
गौतमादिक कुंवर, सगा अठारह भ्रात।
सर्व अंधकवृष्णि सुत, धारिणी ज्यांरी मात ॥५५॥
तजी आठ अन्तेउर, काढ़ी दीक्षा नी बात।
चारित्र लईने, कीधो मुक्ति नो साथ ॥५६॥
श्री अनीकसेनादिक, छये सहोदर भाय।
वसुदेव ना नन्दन, देवकी ज्यांरी माय ॥५७॥
भद्दिलपुर नगरी, नाग गाहावई जाण।
सुलसा घर वधिया, सांभली नेमि नी वाण ॥५८॥
तजी बत्तीस बत्तीस अन्तेउर, निकलिया छिटकाय।
नल कूबर समाणा, भेट्या श्री नेमि ना पाय ॥५६॥

करी छठ छठ पारणा, मन में वैराग्य लाय।
एक मास संथारे, मुक्ति विराज्या जाय॥६०॥
वली दारुक सारण, सुमुख दुमुख मुनिराय।
कुँवर अनादृष्टि, गया मुक्तिगढ़ मांय॥६१॥
वसुदेवना नन्दन, धन्य धन्य गजसुकुमाल।
रूपे अति सुन्दर, कलावन्त वय बाल॥६२॥
श्री नेमि समीपे, छोड्यो मोह जंजाल।
भिक्षु नी पडिमा, गया मसाण महाकाल॥६३॥
देखी सोमिल कोप्यो, मस्तक बांधी पाल।
खेराना खीरा, शिर ठविया असराल॥६४॥
मुनि नजर न खंडी, मेटी मननी झाल।
परीषह सहीने, मुक्ति गया तत्काल॥६५॥
धन्य जाली मयाली, उवयालादिक साध।
शाम्ब ने प्रद्युम्न, अनिरुद्ध साधु अगाध॥६६॥
वलि सत्यनेमि दृढ़नेमि, करणी कीधी निर्बाध।
दशे मुक्ति पहुंच्या, जिनवर वचन आराध॥६७॥
धन्य अर्जुनमाली, कियो कदाग्रह दूर।
वीर पै व्रत लेईने, सत्यवादी हुआ शूर॥६८॥
करी छठ छठ पारणा, क्षमा करी भरपूर।
छह मासा मांही, कर्म किया चकचूर॥६९॥
कुँवर अइमुत्तो, दीठा गौतम स्वाम।
सुणी वीर नी वाणी, कीधो उत्तम काम॥७०॥
चारित्र लईने, पहुंच्या शिवपुर ठाम।
धुर आदि मकाई, अन्त अलक्ष मुनि नाम॥७१॥

बलि कृष्णराय नी, अग्रमहिषी आठ।
पुत्र-बहू दोये, संच्या पुण्य ना ठाठ ॥७३॥
जादव कुल सतियाँ, टाली दुख उच्चाट।
पहुंची शिवपुर मां, एछे सूत्र नो पाठ ॥७४॥
श्रेणिक नी राणी, काली आदिक दशे जाण।
दशे पुत्र वियोगे, सांभली वीरनी वाण ॥७५॥
चन्दन बाला पै, संयम लेई हुई जाण।
तप कर देह झोंसी, पहुंची दे निर्वाण ॥७६॥
नंदादिक तेरह, श्रेणिक नृप नी नार।
सघली चन्दन बाला पै, लीधो संयम भार ॥७७॥
एक मास संथारे, पहुंची मुक्ति मंझार।
ए नेवुं जणा नो, अन्तगड मां अधिकार ॥७८॥
श्रेणिक ना बेटा, जालियादिक तेवीश।
वीर पै व्रत लेईने, पाल्यो विश्वावीश ॥७९॥
तप कठिन करी ने, पूरी मन जगीश।
देवलोके पहुंच्या, मोक्ष जासे तजी रीश ॥८०॥
काकन्दी नो धन्नो, तजी बत्तीसे नार।
महावीर समीपे, लीधो संयम भार ॥८१॥
करी छठ छठ पारणा, आयम्बिल उज्झित आहार।
श्री वीर वखाण्यो, धन धन्नो अणगार ॥८२॥
एक मास संथारे, सर्वार्थ सिद्ध पहुंता।
महाविदेह क्षेत्र मां, करसे भव नो अन्त ॥८३॥
धन्नानी रीते, हुआ नव ही सं[illegible]
श्री अनुत्तरोववाइय मां, भाँखी गण [illegible]

सुबाहु प्रमुख, पांच पांचसौ नार।
तजी वीर पै लीधा, पांच महाव्रत सार ॥८५॥
चारित्र लेई ने, पाल्यो निरतिचार।
देवलोके पहुच्या, सुख विपाके अधिकार ॥८६॥
श्रेणिक ना पौत्र, पउमादिक हुआ दस।
वीर पै व्रत लेईने, काढ्यो देह नो कस ॥८७॥
संयम आराधी, देवलोक मां जइ वस।
महाविदेह क्षेत्र मां, मोक्ष जासे लेई जस ॥८८॥
बलभद्र ना नन्दन, निषधादिक हुआ बार।
तजी पचास अन्तेउरी, त्याग दियो संसार ॥८९॥
सहु नेमि समीपे, चार महाव्रत लीध।
सर्वार्थसिद्ध पहुंच्या, होशे विदेहे सिद्ध ॥९०॥
धन्नो ने शालिभद्र, मुनीश्वरों नी जोड़।
नार्यां ना बन्धन, तत्क्षण नाख्यां तोड़ ॥९१॥
घर कुटुम्ब कंबिलो, धन कंचन नी कोड़।
मास मास खमण तप, टालसे भव नी खोड़ ॥९२॥
श्री सुधर्मा स्वामी ना शिष्य, धन धन जम्बू स्वामी।
तजी आठ अन्तेउरी, माता पिता धन धाम ॥९३॥
प्रभवादिक तारी, पहुंच्या शिवपुर ठाम।
सूत्र प्रवर्तावी, जग मां राख्युँ नाम ॥९४॥
धन्य ढंढण मुनिवर, कृष्ण राय ना नन्द।
शुद्ध अभिग्रह पाली, टाल दियो भव फन्द ॥९५॥
वलि खन्दक ऋषि नी, देह उतारी खाल।
परीषह सहीने, भव फेरा दिया टाल ॥९६॥

फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ फ

वलि खन्दक ऋषि ना, हुआ पांचसौ शिष्य।
घणी मां पील्या, मुक्ति गया तजी रीश।।९७।।
संभूतिविजय तणा-शिष्य, भद्रबाहु मुनिराय।
चौदह पूर्वधारी, चन्द्रगुप्त आण्यो ठाय।।९८।।
वलि आर्द्र कुमार मुनि, स्थूलिभद्र नन्दिषेण।
अरणक अइमुत्तो, मुनिश्वरों नी श्रेण।।९९।।
चौबीसे जिनना, मुनिवर संख्या अठावीश लाख।
ऊपर सहस्त्र अडतालीस, सूत्र परम्परा भाख।।१००।।
कोइ उत्तम वांचो, मोंढे जयणा राख।
उघाड़े मुख बोल्यां, पाप लगे इम भाख।।१०१।।
धन्य मरुदेवी माता, ध्यायो निर्मल ध्यान।
गज होदे पायो, निर्मल केवलज्ञान।।१०२।।
धन्य आदीश्वर नी पुत्री ब्राह्मी सुन्दरी दोय।
चारित्र लेईने, मुक्ति गई सिद्ध होय।।१०३।।
चौबीसे जिननी, बड़ी शिष्यणी चौबीस।
सती मुक्ति पहुंच्या, पूरी मन जगीश।।१०४।।
चौबीसे जिनना, सर्व साधवी सार।
अड़तालीस लाख ने, आठ से सित्तर हजार।।१०५।।
चेडा नी पुत्री, राखी धर्म सु प्रीत।
राजीमती विजया, मृगावती सुविनीत।।१०६।।
पावती मयणरेहा, द्रौपदी दमयन्ती सीत।
इत्यादिक सतियां, गई जमारो जीत।।१०७।।
चौबीसे जिनना, साधु साधवी सार।
गया मोक्ष देवलोकें, हृदय राखो धार।।१०८।।

इण अढ़ाई द्वीप मां, करड़ा तपसी बाल।
शुद्ध पंच महाव्रत धारी, नमो नमो त्रि.काल।।१०४।।
इण जतियों सतियों ना, लीजे नित्य प्रति नाम।
शुद्ध मन थी ध्यावो, एह तिरण नो ठाम।।१०५।।
इण जतियों सतियों शुं, राखो उज्ज्वल भाव।
इम कहे ऋषि जयमल, एह तिरणो नो दाव।।१०६।।
संवत अठारह ने, वर्ष साते सिरदार।
गढ़ जालोर माँही, एह कह्यो अधिकार।।१०७।।

*।। इति वड़ी साधु वन्दना।।*

卐

# बृहदालोयणा

दोहा

सिद्ध श्री परमात्मा, अरिगंजन अरिहंत।
इष्टदेव वंदूं सदा, भयभंजन भगवंत।।१।।
अरिहंत सिद्ध समरूं सदा, आचारज उवज्झाय।
साधु सकल के चरण को, वंदूं शीश नमाय।।२।।
शासन नायक सुमरिये, भगवंत वीर जिनंद।
अलिय विघन दूरे हरे, आपे परमानंद।।३।।
अंगुठे अमृत वसे, लब्धि तणा भंडार।
श्रीगुरु गौतम सुमरिये, वांछित फल दातार।।४।।
श्रीगुरुदेव प्रसाद से, होत मनोरथ सिद्ध।
ज्यूं घन वरसत वेलि तरु, फूल फलन की वृद्ध।।५।।
पंच परमेष्टी देव को भजनपुर पंचान।
कर्म अरि भाजे सभी, होवे परम कल्याण।।६।।

श्रीजिन युग पद कमल में, मुझ मन भ्रमर बसाय।
कब ऊगे वो दिन करूँ, श्रीमुख दरिसन पाय।।७।।
प्रणमी पद पंकज भणी, अरिगंजन अरिहंत।
कथन करूँ अब जीव का, किंचित् मुझ विरतंत।।८।।
आरंभ विषय कषाय वस, भमियो काल अनंत।
लख चोराशी योनि से, अब तारो भगवंत।।९।।
देव गुरु धर्म सूत्र में, नवतत्त्वादिक जोय।
अधिका ओछा जे कह्या, मिच्छामि दुक्कडं मोय।।१०।।
मोह अज्ञान मिथ्यात्व को, भरियो रोग अथाग।
वैद्यराज गुरु शरण से, औषध ज्ञान वैराग।।११।।
जे मैं जीव विराधिया, सेव्या पाप अठार।
प्रभु तुम्हारी साख से, बारबार धिक्कार।।१२।।
बुरा बुरा सब को कहूँ, बुरा न दीसे कोय।
जो घट शोधूँ आपणों, तो मोसुं बुरो न कोय।।१३।।
कहेवा में आवे नहीं, अवगुण भरया अनन्त।
लिखवा में क्युं कर लिखूँ जानो श्री भगवंत।।१४।।
करुणानिधि कृपा करी, कठिन कर्म मोय छेद।
मोह अज्ञान मिथ्यात्व को, करजो ग्रंथीभेद।।१५।।
पतित उद्धारन नाथजी, अपनो विरुद विचार।
भूल चूक सब माहरी, खमिये बारंबार।।१६।।
माफ करो सब माहरा, आज तलक रा दोष।
दीनदयाल देवो मुझे श्रद्धा शील संतोष।।१७।।
आतम निंदा शुद्ध भणी, गुणवंत वंदन भाव।
रागद्वेष पतला करी, सबसे खमत खमाव।।१८।।

छूटूं पिछला पाप से, नवा न बांधु कोय।
श्रीगुरुदेव प्रसाद से, सफल मनोरथ होय।।१६।।
परिग्रह ममता तजी करी, पंच महाव्रत धार।
अंत समय आलोयणा, करूँ संथारो सार।।२०।।
तीन मनोरथ ए कह्या, जो ध्यावे नित्य मन्न।
शक्ति सार वरते सही, पावे शिव सुख धन।।२१।।
अरिहंत देव निर्ग्रन्थ गुरु, संवर निर्जरा धर्म।
केवली भाषित शास्त्र, यही जैन मत मर्म।।२२।।
आरंभ विषय कषाय तज, शुद्ध समकित व्रत धार।
जिन आज्ञा परमाण कर, निश्चय खेवो पार।।२३।।
क्षण निकमो रहनो नहीं, करनो आतम काम।
भणनो गुणनो सीखनो, रमनो ज्ञान आराम।।२४।।
अरिहंत सिद्ध सब साधुजी, जिन आज्ञा धर्म सार।
मांगलिक उत्तम सदा, निश्चय शरणा चार।।२५।।
घडी घड़ी पल पल सदा, प्रभु सुमरण को चाव।
नरभव सफलो जो करे, दान शील तप भावां।।२६।।

(२)

सिद्धां जैसो जीव है, जीव सोही सिद्ध होय।
कर्म मेल का आंतरा, बूझे विरला कोय।।१।।
कर्म पुद्गल रूप है, जीव रूप हैं ज्ञान।
दो मिलकर बहु रूप है, विछडयां पद निर्वाण।।२।।
जीव करम भिन्न-भिन्न करो, मनुष्य जन्म को पाय।
ज्ञानातम वैराग्य से धीरज ध्यान जगाय।।३।।
द्रव्य थकी जीव एक है, क्षेत्र असंख्य प्रमाण।
थकी सर्वदा रहे, भावे दर्शन ज्ञान।।४।।

गर्भित पुद्गल पिंड में, अलख अमूरति देव।
फिरे सहज भव चक्र में, यह अनादि की टेव॥५॥
फूल अतर घी दूध में, तिल में तेल छिपाय।
यूं चेतन जड़ करम संग, बंध्यो ममत दुःख पाय॥६॥
जो जो पुद्गल की दिशा, ते निज माने हंस।
याही भरम विभावसे, बढ़े करम को वंस॥७॥
रतन बंध्यो गठड़ी विषै, सूर्य छिप्यो घन मांहि।
सिंह पिंजरा में दियो, जोर चले कछु नांहि॥८॥
ज्यूं बंदर मदिरा पियाँ, बिच्छू डंकित गात।
भूत लग्यो कौतुक करे, त्यूं कर्मों का उत्पात॥६॥
कर्म संग जीव मूढ है, पावे नाना रूप।
कर्मरूप मल के टले, चेतन सिद्ध स्वरूप॥१०॥
शुद्ध चेतन उज्ज्वल दरब, रह्यो कर्म मल छाय।
तप संयम सुं धोवतां, ज्ञान ज्योति बढ़ जाय॥११॥
ज्ञान थकी जाने सकल, दर्शन श्रद्धा रूप।
चारित्र से आवत रुके, तपस्या क्षपन स्वरूप॥१२॥
कर्म रूप मल के शुधे, चेतन चांदी रूप।
निर्मल ज्योति प्रगट भयां, केवल ज्ञान अनूप॥१३॥
मूसी पावक सोहगी फूँकां तणो उपाय।
रामचरण चारों मिल्यां, मैल कनक को जाय॥१४॥
कर्मरूप बादल मिटे, प्रगटे चेतन चंद।
ज्ञानरूप गुण चांदनी, निर्मल ज्योति अमंद॥१५॥
राग द्वेष दो बीज से, कर्म बंध की व्याध।
ज्ञानातम वैराग्य से, पावे मुक्ति समाध॥१६॥

अवसर बीत्यो जात है, अपने बस कछु होत।
पुण्य छतां पुण्य होत है, दीपक दीपक ज्योत ।।१७।।
कल्पवृक्ष चिंतामणि, इण भव में सुखकार।
ज्ञान वृद्धि इन से अधिक, भवदुःख भंजनहार ।।१८।।
राइ मात्र घट बध नहीं, देख्या केवलज्ञान।
यह निश्चय कर जानके, तजिये प्रथम ध्यान ।।१९।।
दूजा कभी नहीं चिंतिये, कर्म बंध बहु दोष।
तीजा चौथा ध्याय के, करिये मन संतोष ।।२०।।
गई वस्तु सोचे नहीं, आगम वांछा नांहि।
वर्तमान वर्ते सदा, सो ज्ञानी जग मांही ।।२१।।
अहो समदृष्टि जीवड़ा, करे कुटुम्ब प्रतिपाल।
अंतर्गत न्यारो रहे, ज्युं धाय खिलावे बाल ।।२२।।
सुख दुःख दोनुं बसत है, ज्ञानी के घट मांहि।
गिरि सर दीसे मुकर में, भार भींजवो नांहि ।।२३।।
जो जो पुद्गल फरसना, निश्चे फरसे सोय।
ममता समता भाव से, करम बंध क्षय होय ।।२४।।
बांध्या सोही भोगवे, कर्म शुभाशुभ भाव।
फल निर्जरा होत है, यह समाधि चित्त चाव ।।२५।।
बांध्या बिन भुगते नहीं, बिन भुगत्यां न छुड़ाय।
आपक ही करता भोगता, आप ही दूर कराय ।।२६।।
पथ कुपथ घट बध करी, रोग हानि वृद्धि थाय।
युं पुण्य पाप किरिया करी, सुख दुःख जग में पाय ।।२७।।
सुख दिया सुख होत है, दुख दिया दुख होय।
आप हणे नहीं अवर कूं, तो आपकूं हणे न कोय ।।२८।।

ज्ञान गरीब गुरु वचन, नरम वचन निर्दोष।
इन कूं कभी न छोड़िये, श्रद्धा शील संतोष ।।२६।।
सत मत छोडो हो नरां, लक्ष्मी चौगुनी होय।
सुख दुःख रेखा कम्र की, टाली टले न कोय ।।३०।।
गोधन गज धन रत्न धन, कंचन खान सुखान।
जब आवे संतोष धन, सब धन धूल समान ।।३१।।
शील रतन मोटो रतन, सब रतनां की खान।
तीन लोक की संपदा, रही शील में आन ।।३२।।
शीले सर्प न आभडे, शीले शीतल आग।
शीले अरि करि केसरी, भय जावे सब भाग ।।३३।।
शील रतन के पारखी, मीठे बोले बैन।
सब जग से उंचा रहे जो नीचा राखे नैन ।।३४।।
तन कर मन कर वचन कर देता न काहु दुःख।
कर्म रोग पातक झड़े, देखत वां का मुख ।।३५।।
पान खिरंतो इम कहे, सुन तरुवर वनराय।
अब के बिछडे कब मिले, दूर पडेगें जाय ।।३६।।
तब तरुवर उत्तर दियो, सुनो पत्र इक बात।
इस घर एही रीत है, इक आवत इक जात ।।३७।।
वरस दिना की गांठ को, उच्छव गाय बजाय।
मूरख नर समझे नहीं, बरस गांठ को जाय ।।३८।।
सोरठा-पवन तणो विश्वास, किण कारण ते दृढ़ कियो।
इनकी एही रीत, आवे के आवे नहीं ।।

## दोहा

करज बिरानां काढ़ के, खरच किया वहु नाम।
जब मुद्दत पूरी हुई, देना पड़सी दाम।।१।।
बिन दिया छूटे नहीं यह निश्चय कर मान।
हँस हँस क्यों खरचिये, दाम बिराना जान।।२।।
जीव हिंसा करतां थकां, लागे मिष्ट अज्ञान।
ज्ञानी इम जाने सही, विष मिलियो पकवान।।३।।
काम भाग प्यारा लगे, फल किम्पाक समान।
मीठी खाज खुजावतां, पीछे दुःख की खान।।४।।
जप तप संजम दोहिलो औषध कड़वी जान।
सुख कारण पीछे घणो, निश्चय पद निर्वाण।।५।।
डाभ अणी जल बिंदुवो, सुख विषयन को चाव।
भवसागर दुःख जल भर्यो यह संसार स्वभाव।।६।।
चढ़ उत्तंग जहां से पतन, शिखर नहीं वे कूप।
जिस सुख भीतर दुःख बसे, सो सुख भी दुःख रूप।।७।।
जव लग जिसके पुण्य का, पहोंचे नहीं करार।
तब लग उसको माफ है, अवगुण करे हजार।।८।।
पुण्य क्षीण जब होत है, उदय होत है पाप।
दाजे बन की लाकड़ी, प्रजले आपो आप।।९।।
पाप छिपाया नां छिपे, छिपे तो मोटा भाग।
दाबी दुबी नां रहे, रुई लपेटी आग।।१०।।
वहु वीती थोड़ी रही, अब तो सुरत संभार।
पर भव निश्चय जावनो, वृथा जन्म मत हार।।११।।
चार कोस ग्रामान्तरे, खरची बांधे लार।
परभव निश्चय जावणो, करिये धर्म विचार।।१२।।

रज विरज ऊँची गई, नरमाई के लाग।
पत्थर ठोकर खात है, करडाइ के लाग।।१३।।
अवगुन उर धरिये नहीं, जो हुवे विरख बबूल।
गुण लीजे 'कालू' कहे, नहीं छाया में शूल।।१४।।
जैसी जापे वस्तु है वैसी दे दिखलाय।
वाका बुरा न मानिये, वो लेन कहां से जाय।।१५।।
गुरु कारीगर सारीखा, टांची वचन विचार।
पत्थर से प्रतिमा करे, पूजा लहे अपार।।१६।।
संतन की सेवा कियां, प्रभु रीझत है आप।
जाका बाल खिलाइये, ताका रीझत बाप।।१७।।
भवसागर संसार में, दीपा श्री जिनराज।
उद्यम करी पहोंचे तीरे, बैठी धर्म जहाज।।१८।।
निज आतम कूं दमन कर, पर आतम कूं चीन।
परमातम को भजन कर, सो ही मत परवीन।।१९।।
समझु शंके पाप से, अणसमझू हरषंत।।
वे लूखा वे चीकणां, इण विध कर्म बंधंत।।२०।।
समझ सार संसार में, समझूं टोल दोष।
समझ समझ कर जीवड़ा गया अनंता मोक्ष।।२१।।
उपशम विषय कषाय नो, संवर तीनों योग।
किरिया जतन विवेक से, मिटे कुकर्म दुःख रोग।।२२।।
रोग मिटे समता बधे, समकित व्रत आराध।
निर्वैरी सब जीव को, पावे मुक्ति समाध।।२३।।

।।भूल चूक मिच्छामि दुक्कडं।।

सिद्ध श्री परमात्मा, अरिगंजन अरिहंत।
इष्टदेव वंदूं सदा, भयभंजन भगवंत।।१।।
अनंत चौवीसी जिन नमूं, सिद्ध अनंता क्रोड़।
वर्तमान जिनवर सबे, केवली दो कोड़ी नव कोड़।।२।।
गणधरादिक सर्व साधुजी, समकित व्रत गुणधार।
यथायोग्य वंदन करूँ, जिन आज्ञा अनुसार।।३।।
*(यहां एक बार नमस्कार मंत्र का स्मरण करना चाहिए।)*
पंच परमेष्ठि देवको, भजन पुर पहिचान।
कर्म अरि भाजै सभी शिवसुख मंगल थान।।४।।
अरिहंत सिद्ध सुमरूं सदा, आचारज उवज्झाय।
साधु सकल के चरन को वंदूं शीश नमाय।।५।।
शासन नायक सुमरिये वर्धमान जिनचंद।
अलिय विधन दूर हरे, आपे परमानंद।।६।।
अंगुठे अमृत वसे, लब्धि तणा भंडार।
श्री गुरु गौतम सुमरिये, वांछित फल दातार।।७।।
श्रीजिन युगपद कमल में, मुझ मन अलिय वसाय।
कव उगे वो दिन करूँ, श्रीमुख दरिसन पाय।।८।।
प्रणमी पदपंकज भणी, अरिगंजन अरिहंत।
कथन करूं अव जीव को, किंचित् मुझ विरतंत।।९।।

गाथा

हूं अपराधी अनादि को, जनम जनम गुना किया भरपूर कें।
लुटिया प्राण छकाय नां, सेविया पाप अठारे करूर कें।
श्री मुनिसुव्रत साहिबा।

आज दिन तक इस भव में और पहिले संख्यात, असंख्यात अनंत भवों में, कुगुरु कुदेव और कुधर्म की सद्दहणा प्ररूपना फरसना सेवानादि संबंधी पाप दोष लगा, उनका मिच्छामि दुक्कडं। मैंने अज्ञानपन से मिथ्यात्वपन से अव्रतपन से कषायपन से अशुभयोग से प्रमाद करके अपछंदा अविनीतपना किया, श्री अरिहंत भगवंत वीतरागदेव, केवलज्ञानी, गणधरदेव, आचार्यजी महाराज, धर्माचार्यजी महाराज, उपाध्यायजी महाराज, साधुजी महाराज, आर्याजी महाराज तथा सम्यद्दृष्टि स्वधर्मी श्रावक और श्राविका, इन उत्तम पुरूषों की तथा शास्त्र सूत्रपाठ अर्थ परमार्थ और धर्म संबंधी समस्त पदार्थों की अविनय अभक्ति आशातना आदि की, कराई अनुमोदी, मन वचन काया से, द्रव्य क्षेत्र काल भाव से, सम्यक् प्रकार विनय भक्ति आराधना पालना फरसना सेवनादिक यथायोग्य अनुक्रम से नहीं की, नहीं कराई, नहीं अनुमोदी, तो मुझे धिक्कार-धिक्कार बारंबार मिच्छामि दुक्कडं। मेरी भूल चूक अवगुण अपराध सब मुझे माफ करो। मैं मन वचन काया करके क्षमाता हूँ।

दोहा

मैं अपराधी गुरूदेव को, तीन भवन को चोर ।
ठगूं बिराना माल मैं, हा हा कर्म कठोर ।।१।

कामी कपटी लालची, अपछंदा अविनीत ।
अविवेकी क्रोध कठिन, महापापी... ।।२।।

जे मैं जीव विराधिया, सेव्या पाप अठारह ।
नाथ तुम्हारी साख से, बार-बार धिक्कार ।।३।।

मैंने छकायपन से छकाय की विराधना की, पृथ्वीकाय, अप्काय तेउकाय, वायुकाय, वनस्पतिकाय, बेइन्द्रिय, तेइन्द्रिय, चउरिन्द्रिय, पंचेन्द्रिय सन्नी, असन्नी, गर्भज, चौदह प्रकार के सम्मूर्छिम आदि त्रस स्थावर जीवों की विराधना मन वचन काया से की, कराई, अनुमोदी। उठते बैठते, सोते, हालते, चालते, शस्त्र वस्त्र मकानादि उपकरण उठाते, धरते, लेते, देते, वर्तते, वर्त्तावते, अप्पडिलेहणा दुप्पडिलेहणा संबंधी, अप्रमार्जना दुःप्रमार्जना संबंधी न्यूनाधिक विपरीत पडिलेहणा संबंधी और आहार विहार आदि अनेक प्रकार के कर्त्तव्यों में संख्यात असंख्यात और निगोद आश्रयी अनंत जीवों के जितने प्राण लूटे उन सब जीवों का मैं पापी अपराधी हूँ। निश्चय करके बदले का देनदार हूँ। सब जीवन मेरे को माफ करो, मेरी भूल चूक अवगुण अपराध सब माफ करो।

देवसी, रायसी, पक्खी, चौमासी और सम्वत्सरी संबंधी बारंबार मिच्छामि दुक्कडं। मैं बारंबार क्षमाता

हूँ। आप सब क्षमा करो।

गाथा

खामेखि सव्वे जीवा, सव्वे जीवा खमंतु मे।
मित्ती में सव्वभूएसु, वेरं मज्झं ण केणई।।१।।

वह दिन धन्य होगा जिस दिन मैं छह काय का वैर बदला से निवृत्त होउंगा। समस्त चौरासी लाख जीवयोनि को अभयदान देऊंगा, वह दिन मेरा परम कल्याण का होगा।

दोहा

सुख दिया सुख होत है, दुःख दिया दुःख होय।
आप हणे नहीं अवर को, आपको हणे न कोय।।१।।

दूजा पाप मृषावाद-झूठ बोलना। क्रोध के वश, मान के वश, माया के वश, लोभ के वश, हास्य करके, भय के वश, मृषा(झूठ)वचन बोला, निंदा विकथा की, कर्कश कठोर मरम वचन बोला, इत्यादि अनेक प्रकार से मृषावाद (झूठ) बोला, बोलवाया और अनुमोदा, उसका मन वचन काया से मिच्छामि दुक्कडं।

दोहा

थापनमोसा मैं किया, करी विश्वास घात।
परनारी धन चोरिया, प्रकट कह्यो नहीं जात।।१।।

मुझे धिक्कार-धिक्कार बारंबार मिच्छामि दुक्कडं।

वह दिन धन्य होगा, जिस दिन मैं सर्वप्रकार से मृषावाद का त्याग करूँगा। वह दिन मेरा कल्याण रूप होवेगा।।२।।

तीसरा पाप अदत्तादान-बिना दी हुई वस्तु चोरी करके लेना। यह बड़ी चोरी लौकिक विरुद्ध है। अल्प चोरी मकान संबंधी अनेक प्रकार के कर्त्तव्यों में उपयोग सहित या बिना उपयोग से। अदत्तादान, मन वचन काया से चोरी की, कराई और अनुमोदी तथा धर्म संबंधी, ज्ञान दर्शन चारित्र और तप श्री भगवंत गुरुदेव की बिना आज्ञा किया, उसका मुझे धिक्कार धिक्कार बारंबार मिच्छामि दुक्कडं। वह दिन मेरा धन्य होगा जिस दिन सर्वप्रकार से अदत्तादान का त्याग करूंगा व दिन मेरा परम कल्याण होवेगा।

चौथा मैथुन-सेवन करने के लिये मन वचन और काया के योग प्रवर्त्ताया। नववाड़ सहित ब्रह्मचर्य नहीं पाला। नववाड़ में अशुद्धपन से प्रवृत्ति हुई। मैंने मैथुन सेवन किया, दूसरों से सेवन करवाया और सेवन करने वाले को अच्छा समझा, उसका मन वचन काया से मुझे धिक्कार धिक्कार बारंबार मिच्छामि दुक्कडं। वह दिन मेरा धन्य होगा, जिस दिन मैं नववाड़ सहित ब्रह्मचर्य शीलरत्न आराधूँगा, याने सर्वथा सर्वांश प्रकार से काम विकार से निवर्तूंगा। वह दिन मेरा परम

कल्याण का होवेगा।।४।।

पांचवां परिग्रह - सचित्त परिग्रह तो दास दासी, द्विपद, चतुष्पद (पशु) आदि अनेक प्रकार के और अचित्त परिग्रह-सोना, चाँदी, वस्त्र, आभूषण आदि अनेक प्रकार के हैं। उनकी ममता मूर्च्छा की, क्षेत्र घर आदि नव प्रकार के बाह्य परिग्रह और चौदह प्रकार के अभ्यान्तर परिग्रह को रक्खा, रखवाया और अनुमोदा, तथा रात्रि-भोजन, अभक्ष्य आहारादि संबंधी पाप दोष सेव्या हो, वह मुझे धिक्कार-धिक्कार बारंबार मिच्छामि दुक्कडं। वह दिन मेरा धन्य होवेगा। जिस दिन सभी प्रकार के परिग्रह का त्याग कर संसार के प्रपंच से निवर्तूंगा, वह दिन मेरा परम कल्याण रूप होवेगा।।५।।

छठा क्रोध-क्रोध करके अपनी आत्मा को तथा पर आत्मा को दुःखी किया।।६।।

सातवां मान-अहंकार भाव लाया, तीन गारव और आठ मद आदि किया।।७।।

आठवां माया-धर्म संबंधी तथा संसार संबंधी अनेक कर्त्तव्यों में कपट किया।।८।।

नवमां लोभ-मूर्च्छाभाव लाया, आशा तृष्णा वांछा आदि की।।९।।

दसवां राग- मनपंसद वस्तु से स्नेह किया।।१०।।

वह दिन धन्य होगा, जिस दिन में सर्वप्रकार से मृषावाद का त्याग करूँगा। वह दिन मेरा कल्याण रूप होवेगा।।२।।

तीसरा पाप अदत्तादान-विना दी हुई वस्तु चोरी करके लेना। यह बड़ी चोरी लौकिक विरुद्ध है। अल्प चोरी मकान संवंधी अनेक प्रकार के कर्त्तव्यों में उपयोग सहित या विना उपयोग से। अदत्तादान, मन वचन काया से चोरी की, कराई और अनुमोदी तथा धर्म संवंधी, ज्ञान दर्शन चारित्र और तप श्री भगवंत गुरुदेव की विना आज्ञा किया, उसका मुझे धिक्कार धिक्कार वारंवार मिच्छामि दुक्कडं। वह दिन मेरा धन्य होगा जिस दिन सर्वप्रकार से अदत्तादान का त्याग करूंगा व दिन मेरा परम कल्याण होवेगा।

चौथा मैथुन-सेवन करने के लिये मन वचन और काया के योग प्रवर्त्ताया। नववाड़ सहित ब्रह्मचर्य नहीं पाला। नववाड़ में अशुद्धपन से प्रवृत्ति हुई। मैंने मैथुन सेवन किया, दूसरों से सेवन करवाया और सेवन करने वाले को अच्छा समझा, उसका मन वचन काया से मुझे धिक्कार धिक्कार वारंवार मिच्छामि दुक्कडं। वह दिन मेरा धन्य होगा, जिस दिन मैं नववाड़ सहित ब्रह्मचर्य शीलरत्न आराधूंगां, याने सर्वथा सर्वथा प्रकार से काम विकार से निवर्तूंगा। वह दिन मेरा परम

कल्याण का होवेगा।।४।।

पांचवां परिग्रह - सचित्त परिग्रह तो दास दासी, द्विपद, चतुष्पद (पशु) आदि अनेक प्रकार के और अचित्त परिग्रह-सोना, चाँदी, वस्त्र, आभूषण आदि अनेक प्रकार के हैं। उनकी ममता मूर्च्छा की, क्षेत्र घर आदि नव प्रकार के बाह्य परिग्रह और चौदह प्रकार के अभ्यान्तर परिग्रह को रक्खा, रखवाया और अनुमोदा, तथा रात्रि-भोजन, अभक्ष्य आहारादि संबंधी पाप दोष सेव्या हो, वह मुझे धिक्कार-धिक्कार बारंबार मिच्छामि दुक्कडं। वह दिन मेरा धन्य होवेगा। जिस दिन सभी प्रकार के परिग्रह का त्याग कर संसार के प्रपंच से निवर्तूंगा, वह दिन मेरा परम कल्याण रूप होवेगा।।५।।

छठा क्रोध-क्रोध करके अपनी आत्मा को तथा पर आत्मा को दुःखी किया।।६।।

सातवां मान-अहंकार भाव लाया, तीन गारव और आठ मद आदि किया।।७।।

आठवां माया-धर्म संबंधी तथा संसार संबंधी अनेक कर्त्तव्यों में कपट किया।।८।।

नवमां लोभ-मूर्च्छाभाव लाया, आशा तृष्णा वांछा आदि की।।६।।

दसवां राग- मनपंसद वस्तु से स्नेह किया।।१०।।

ग्यारहवां द्वेष-नापसंद वस्तु देखकर उस पर द्वेष किया।।११।।

बारहवां कलह - अप्रशस्त (खराब) वचन बोलकर क्लेश उंत्पन्न किया।।१२।।

तेरहवां अभ्याख्यान - झूठा कलंक किया।।१३।।

चौदहवां पैशुन्य - दूसरे की चुगली की।।१४।।

पन्द्रहवां परपरिवाद- दूसरे का अवगुणवाद (अवर्णवाद) बोला-निंदा की।।१५।।

सोलहवां रति अरति - पांच इन्दियों के २३ विषय और २४० विकार हैं। इनमें मनपसंद पर राग किया और नापसंद पर द्वेष किया तथा संयम तप आदि पर अरति की तथा आरंभादिक असंयम और प्रमाद में रति भाव किया।।१६।।

सतरहवां माया मृषावाद -कपट सहित झूठ बोला।।१७।।

अठारहवां मिथ्यादर्शनशल्य - श्री जिनेश्वर देव के मार्ग में शंका, कंखा आदि विपरीत श्रद्धा प्ररूपणा की।।१८।। (यहां १८ पाप स्थानों की आलोयणा विशेष रूप से एवं विस्तारपूर्वक अपने उपयोग अनुसार कहना चाहिए।)

इस प्रकार अठारह पाप का द्रव्य से, क्षेत्र से, काल से, भाव से, जानते, अजानते, मन वचन और

काया से सेवन किया, कराया और अनुमोदा, दिया वा राओ वा एगओ वा परिसागओ या सुत्ते वा जागरमाणे वा इस भाव में पर भव में पहिले संख्यात असंख्यात अनंत भवों में भवभ्रमण करते आज दिन...,मिति... ,तिथि...,संवत्..., तक रागद्वेष, विषय, कषाय, आलस, प्रमाद आदि; पौद्‌गलिक प्रपंच, परगुण पर्याय की विकल्प भूल की, ज्ञान की विराधना की, दर्शन की विराधना की चारित्र की विराधना की, चारित्राचारित्र की व तप की विराधना की। शुद्ध श्रद्धा, शील, संतोष, क्षमा, आदि निज स्वरूप की विराधना की। उपशम, विवेक, संवर सामायिक, पौषध, प्रतिक्रमण, ध्यान, मौन आदि व्रत पच्चक्खाण दान, शील, तप वगैरह की विराधना की। परम कल्याणकारी इन बोलों की आराधना पालनादि मन वचन और काया से नहीं की, नहीं कराई और नहीं अनुमोदी। छह आवश्यक सम्यक् प्रकार से विधि उपयोग सहित आराधा नहीं, पाला नहीं, फरसा नहीं, विधि उपयोग रहित निरादरपने से किया, किंतु आदर सत्कार भाव भक्ति सहित नहीं किया। ज्ञान के चौदह, समकित के पांच, बारह व्रत के साठ, कर्मादान के पंद्रह, संलेखणा के पांच, इन ९९ अतिचार में तथा १२४ अतिचारो में तथा साधुजी के

१२५ अतिचार में तथा ५२ अनाचार का श्रद्धानादिक में विराधना आदि जो कोई अतिक्रम, व्यतिक्रम, अतिचार आदि सेवन किया, सेवन कराया, अनुमोदना की, जानते, अजानते, मन वचन काया से उनका मुझे धिक्कार धिक्कार बारंबार मिच्छामि दुक्कडं।

मैंने जीव को अजीव श्रद्दह्या प्ररूप्या, अजीव को जीव श्रद्दह्या परूप्या, धर्म को अधर्म और अधर्म को धर्म श्रद्दह्या परूप्या, तथा साधु को असाधु और असाधु को साधु श्रद्दह्या परूप्या तथा उत्तम पुरूष साधु मुनिराज महासतियांजी की सेवा भक्ति मान्यता आदि यथाविधि नहीं की, नहीं कराई, नहीं अनुमोदी तथा असाधुओं की सेवा-भक्ति मान्यता आदि का पक्ष किया, मुक्ति मार्ग में संसार का मार्ग, यावत पच्चीस मिथ्यात्व का सेवन किया, सेवन कराया, अनुमोदा, मन वचन और काया से, पच्चीस कषाय संबंधी, पच्चीस क्रिया संबंधी, तेतीस आशातना संबंधी, ध्यान के १६ दोष, वंदना के ३२ दोष, सामायिक के ३२ दोष, पौषध के १८ दोष संबंधी मन वचन और काया से जो कोई पाप दोष लगा लगाया अनुमोदा, उसका मुझे धिक्कार धिक्कार बारंबार मिच्छामि दुक्कडं। महामोहनीय कर्मबंध के ३० स्थानक को मन वचन और काया से सेवन किया,

सेवन कराया, अनुमोदा, शील की नवबाड तथा ८ प्रवचन माता की विराधनादि, श्रावक के २१ गुण और १२ व्रत की विराधनादि मन वचन ओर काया से की, कराई अनुमोदी तथा ३ अशुभ लेश्या के लक्षणों की ओर अन्य बोलों की विराधना की, चर्चा वार्ता वगैरह में श्री जिनेश्वर देव का मार्ग लोपा, गोपा, नहीं माना, अछते की थापना की, छते की थापना नही की और अछते की निषेधना नहीं की, छते की थापना और अछते का निषेध करने का नियम नहीं किया, कलुषता की तथा ६ प्रकार के ज्ञानावरणीय बंध के बोल, ऐसे ६ प्रकार के दर्शनावरणीय बंध के बोल, ८ कर्म की अशुभ प्रकृति के बोल सत्तावन कारणों से पाप की ८२ प्रकृति बांधी, बंधाई, अनुमोदी, मन वचन काया करके उनका मुझे धिक्कार धिक्कार बारंबार मिच्छामि दुक्कडं। एक एक बोल से लगाकर कोड़ाकोड़ी यावत् संख्याता असंख्याता अनंता-अनंता बोलों में से जानने योग्य बोलों को सम्यक् प्रकार जाना नहीं, श्रद्दह्या नहीं और परूप्या नहीं, तथा विपरीतपने से श्रद्धा आदि की, कराई, अनुमोदी, मन वचन काया से, उनका मुझे धिक्कार-धिक्कार बारंबार मिच्छामि दुक्कडं।

एक-एक बोल से यावत् अनंता अनंता बोलों में

छोड़ने योग्य बोल को छोड़ा नहीं, उनको मन वचन काया से सेवन किया, सेवन कराया और अनुमोदा, उनका मुझे धिक्कार धिक्कार बारंबार मिच्छामि दुक्कडं। एक एक बोल से लगा कर जाव अनंता अनंता बोलों में आदरने योग्य बोलों को आदरा नहीं, आराधा नहीं, पाला नहीं फरसा नहीं, विराधना खंडना आदि की कराई, अनुमोदी, मन वचन काया से उनका मुझे धिक्कार धिक्कार बारंबार मिच्छमि दुक्कडं। श्री जिन भगवंतजी महाराज आपकी आज्ञा में जो जो प्रमाद किया और सम्यक् प्रकार उद्यम नहीं किया, नही कराया, नहीं अनुमोदा मन वचन काया करके तथा अनाज्ञा में उद्यम किया, कराया, अनुमोदा। एक अक्षर के अनन्तवें भाग मात्र दूसरा कोई स्वप्न मात्र में भी भगवंत महाराज आपकी आज्ञा से न्यूनाधिक विपरीत प्रवृत्ति की हो, तो उसका मुझे धिक्कार-धिक्कार बारंबार मिच्छामि दुक्कडं।

दोहा

श्रद्धा अशुद्ध प्ररूपणा, करी फरसना सोय।
अनजाने पक्षपात में, मिच्छा दुक्कड़ मोय ।।१।।
सूत्र अर्थ जानूं नहीं, अल्प बुद्धि अनजान।
जिनभाषित सब शास्त्र का, अर्थ पाठ परमान।।२।।

देव गुरु धर्म सूत्र को, नव तत्वादिक जोय ।
अधिका ओछा जो कह्या, मिच्छा दुक्कड़ं मोय ।।३।।
हूं मगसे लियो हो रह्यो, नहीं ज्ञान रस भींज ।
गुरु सेवा न करी शकुं, किम मुझ कारज सीज।।४।।
जाने देखे जे सुने, देवे सेवे मोय ।
अपराधी उन सबन का, बदला देशुं सोय।।५।।
गबन करूँ बुगचा रतन, द्रव्य भाव सब कोय ।
लोकन में प्रकट करूँ, सूई पाई मोय।।६।।
जैन धर्म शुद्ध पाय के, बरते विषय कषाय ।
यह अचंभा हो रह्या, जल में लागी लाय।।७।।
जितनी वस्तु जगत में, नीच-नीच में नीच ।
सबसे मैं पापी बुरो, फँसु मोह के बीच।।८।।
एक कनक अरु कामिनी, दो मोटी तलवार ।
उठ्यो थो जिन भजन को, बीच में लियो मार।।६।।

## सवैया

मैं महापापी छांड के संसार छार, छार ही का विहार करूँ अगला कुछ धोय कीच, फैर कीच बीच रहूं, विषय सुख चाहूं मन्न प्रभुता बधारी है। करत फकीरी ऐसी अमीरी की आस करूँ, काहे को धिक्कार सिर पगड़ी उतारी है।।१०।।

## दोहा

त्याग न कर संग्रह करूं, विषय वमन जिम आहार ।
तुलसी ए मुझ पतित को, बारंबार धिक्कार ।।११।।
राग द्वेष दो बीज है, कर्म बंध फल देत ।
इनकी फांसी में बंध्यो, छटूं नहीं अचेत ।।१२।।
रतन बांध्यों गठड़ी विषे, भाण छिप्यो घन माहिं ।
सिंह पिंजरा में दियो, जोर चले कछु नाँहि ।।१३।।
बुरा-बुरा सब को कहूं, बुरा न दीसे कोय ।
जो घट शोधूं आपनो, तो मोसूँ बुरो न कोय ।।१४।।
कामी कपटी लालची, कठिन लोह को दाम ।
तुम परस परसंग थी, सुवरण थासुं स्वाम ।।१५।।

## श्लोक

मैं जपहीन हूँ तपहीन हूँ, प्रभु हीन संवर समगतं,
हें दयाल कृपाल करुणानिधि, आयो तुम शरणागतं ।
प्रभु आयो तुम शरणागतं ।।१६।।

## दोहा

नहीं विद्या नहीं वचन बल, नहीं धीरज गुण ज्ञान ।
तुलसीदास गरीब की, पत राखो भगवान् ।।१७।।
विषय कषाय अनादि को, भरियो रोग अगाध ।
वैद्यराज गुरु शरण से, पाऊं चित्त समाध ।।१८।।

कहवा में आवे नहीं, अवगुण भरिया अनंत।
लिखवा में क्यूं कर लिखूं, जाणो श्री भगवंत ।।१६।।
आठ कर्म प्रबल करी, भमियो जीव अनादि।
आठ कर्म छेदन करी, पावे मुक्ति समाधि ।।२०।।
पथ कुपथ कारण करी, रोग हानि वृद्धि थाय।
इम पुण्य पाप किरिया करी, सुख दुःख जग में पाय ।।२१।।
बांध्या बिन भुगते नहीं, बिन भुगत्यां न छुडाय।
आप ही करता भोगता, आप ही दूर कराय ।।२२।।
सुसाया सा अविवेक हूँ, आंख मीच अंधियार।
मकड़ी जाल बिछाय के, फसुं आप धिक्कार ।।२३।।
सर्व भक्षी जिम अग्नि हूँ, तपियो विषय कषाय।
अपच्छन्दा अविनीत मैं, धर्मी ठग दुःखदाय ।।२४।।
कहां भयो घर छांड के, तज्यो न माया संग।
नाग तजी जिम कांचली, विषय नहीं तजियो अंग ।।२५।।
आलस विषय कषाय वश, आरंभ परिग्रह काज।
योनि चौरासी लख भम्यो, अब तारो महाराज ।।२६।।
आतम निंदा शुद्ध भणी, गुणवंत वंदन भाव।
राग द्वेष उपशम करी, सब से खमत खमाव ।।२७।।
पुत्र-कुपुत्रज मैं हुयो, अवगुण भरया अनंत।
मायद विरद विचार के, माफ करो भगवंत ।।२८।।

शासनपति वर्द्धमान जी, तुम लग मेरी दौड़।
जैसे समुद्र जहाज बिन, सूझत और न ठौड़।।२६।।
भव भ्रमण संसार दुःख, ताका वार न पार।
निर्लोभी सतगुरु बिना, कौन उतारे पार।।३०।।
भवसागर संसार में, दीपा श्री जिनराज।
उद्यम करि पहुँचे तीरे, बैठी धर्म जहाज।।३१।।
पतित उद्धारन नाथ जी, अपनो विरुद विचार।
भूल चूक सब माहरी, खामिये बारंबार।।३२।।
माफ करो सब माहरा, आज तलक रा दोष।
दीनदयाल देवो मुझे, श्रद्धा शील संतोष।।३३।।
देव अरिहंत गुरु निर्ग्रंथ, संवर निर्जरा धर्म।
केवली भाषित शास्त्र है, ये ही जैन मत मर्म।।३४।।
इस अपार संसार में, शरण नहीं अरु कोय।
या ते तुम पद कमल ही, भक्त सहायी होय।।३५।।
छुटुं पिछला पाप से, नवा न बांधु कोय।
श्री गुरुदेव प्रसाद से, सफल मनोरथ होय।।३६।।
आरंभ परिग्रह त्यजी करी, समकित व्रत आराध।
अन्त अवसर आलोय के, अनशन चित्त समाध।।३७।।
तीन मनोरथ ए कह्यो, जे ध्यावे नित्य मन्न।
शक्ति वार वरते सही, पावे शिव सुख धन्न।।३८।।

श्री पंच परमेष्ठि भगवंत गुरुदेव महाराज जी आपकी आज्ञा है, सम्यग्ज्ञान, दर्शन, चारित्र, तप संयम, संवर, निर्जरा और मुक्तिमार्ग यथा शक्ति से शुद्ध उपयोग सहित आराधने, पालने, फरसने, सेवने की आज्ञा है। बारंबार शुभयोग संबंधी, सज्झाय ध्यानादिक अभिग्रह, नियम, पच्चक्खाणादिक करने की, करवाने की, समिति गुप्ति प्रमुख आराधने की सर्व प्रकार आज्ञा है।

दोहा

निश्चिय चित्त शुद्ध मुख पढ़त, तीन योग थिर थाय।
दुर्लभ दीसे कायरा, हलुकर्मी चित्त भाय।।१।।
अक्षर पद हीणो अधिक, भूल चूक जो होय।
अरिहंत सिद्ध आत्म साख से मिच्छा दुक्कड़ं मोय।।२।।

भूल चूक मिच्छामि दुक्कडं।

*।। इति श्री बृहदालोयणा ।।*

# श्री शांतिनाथ-छंद

(ऋषि रघुनाथकृत)

श्री शांतिनाथजी रो कीजे जाप, क्रोड़ भवां रा काटे पाप
शांतिनाथ जी मोटा देव, सुर नर सारे जेहनी सेव।।१।।
दुःख दारिद्र जावे दूर, सुख संपत्ति होवे भरपूर
ठग फासी-गर ज़ावे भाग, बलती होवे शीतल आंग।।२।।
राज लोक मां महिमा घणी, शांति जिनेश्वर माथे धणी
जो ध्यावे प्रभु जी रो ध्यान, राजा देवे अधिको मान।।३।।
गड़ गुबड़ पीड़ा मिट जाय, द्वेषी दुश्मन लागे पाय
सघलो भाग्यो मन रो भरम, पाम्यो समकित काट्या कर्म।।४।।
सुणो प्रभुजी मोरी अरदास, हूं सेवक तुम पूरो आस
मुझ मन चिन्तित कारज करो, चिंता अरत्ति विघ्न हरो।।५।।
मेटो म्हारा आल जंजाल, प्रभु मुझने तू नयन निहाल
आपनी कीर्ति ठामो ठाम, सुधारो प्रभु जी म्हारा काम।।६।।
जो प्रभु जी ने नित नित रटे, मोती-बंधा फूला कटे
चेप लावणी दोनुं झड़ जाय, बिंन औषध कट जावे छाय।।७।।
शांति नाम सुं आंख्यां निर्मल थाय, जाड़ो टूट पड़त कट जाय
कवलो पीलो जड़ जड़ झरे, शांति जिनेश्वर साता करे।।८।।
गरमी व्याधि मिटावे रोग, सज्जन मित्र नो मिलावे संयोग
ऐसा देव न दिसे और, नहीं चाले दुश्मन को जोर।।९।।
लुटेरा सब जावे नाश, दुर्जन फेरी होवे दास
शांतिनाथ जी की कीर्ति घणी, कृपा करो त्रिभुवन रा धणी।।१०।।
अरज करूँ छूं जोड़ी हाथ, आप सूं नहीं कोइ छानी वात

देख रह्या छो पोते आप, काटो प्रभु जी म्हारा पाप।।११।।
मुझ मन चिंतित करिये काज, राखो प्रभु जी म्हारी लाज
तुम सम जग मांही नहीं कोय, तुम जपता थी साता होय।।१२।।
तुम पास चले नहीं मिरगी रोग, ताव तेजरो न्हाखे तोड़
मृगी मिटाई कीधी प्रभु संत, तुम गुण नो नहीं आवे अंत।।१३।।
तुमने सुमरे साधु सती, तुमने सुमरे जोगी जति
काटो संकट राखो मान, अविचल पदवी दो भगवान।।१४।।
संवत अट्ठारे चौराणुं जाण, देश मालवो अधिक बखाण
शहर जावरा चातुर्मास, हूं प्रभु तुम चरणां रो दास।।१५।।
'ऋषि रघुनाथ' कीधो छंद, काटो प्रभु जी म्हारो फंद
हुं जोऊं प्रभु जी नी वाट, प्रभुजी म्हारी आशा पूरजो,
चिंता चूर जो संकट हर जो ।।१६।।



# मेरी -भावना

(युगवीरकृत)

जिसने राग द्वेष कामादिक जीते, सब जग जान लिया।
सब जीवों को मोक्ष मार्ग का, निस्पृह हो उपदेश दिया।।
बुद्ध, वीर, जिन, हरि हर ब्रह्मा, या उसको स्वाधीन कहो।
भक्तिभाव से प्रेरित हो, यह चित्त उसी में लीन रहो।।१।।
विषयों की आशा नहीं जिनके, साम्य भाव धन रखते हैं।
निज-पर के हित-साधन में जो, निश-दिन तत्पर रहते हैं।।
स्वार्थ त्याग की कठिन तपस्या, बिना खेद जो करते हैं।
ऐसे ज्ञानी साधु जगत के, दुःख समूह को हरते हैं।।२।।
रहे सदा सत्संग उन्हीं का, ध्यान उन्हीं का नित्य रहे।
उन्हीं जैसी चर्या में यह, चित्त सदा अनुरक्त रहे।।
नहीं सताऊँ किसी जीव को, झूठ कभी नहीं कहा करूँ।
परधन-वनिता पर न लुभाऊँ, संतोषामृत पिया करूँ।।३।।
अहंकार का भाव न रक्खूँ, नहीं किसी पर क्रोध करूँ।
देख दूसरों की बढ़ती को, कभी न ईर्ष्या भाव धरूँ।।
रहे भावना ऐसी मेरी, सरल सत्य व्यवहार करूँ।
बने जहाँ तक इस जीवन में, औरों का उपकार करूँ।।४।।
मैत्री-भाव जगत में मेरा, सब जीवों पर नित्य रहे।
दीन-दुःखी जीवों पर मेरे, उर से करूणा-स्त्रोत बहे।।
दुर्जन-क्रूर-कुमार्ग रतों पर, क्षोभ नहीं मुझको आवे।
साम्यभाव रक्खूँ मैं उन पर, ऐसी परिणति हो जावे।।५।।

गुणीजनों को देख हृदय में, मेरे प्रेम उमड़ आवे।
बने जहां तक उनकी सेवा, करके यह मन सुख पावे।।
होऊँ नहीं कृतघ्न कभी मैं, द्रोह न मेरे उर आवे।
गुण-ग्रहण का भाव रहे नित, दृष्टि न दोषों पर जावे।।६।।
कोई बुरा कहो या अच्छा, लक्ष्मी आवे या जावे।
लाखों वर्षों तक जीऊँ या मृत्यु आज ही आ जावे।।
अथवा कोई कैसा भी भय, या लालच देने आवे।
तो भी न्याय-मार्ग से मेरा, कभी न पथ डिगने पावे।।७।।
होकर सुख में मग्न न फूलें, दुःख में कभी न घबरायें।
पर्वत नदी-श्मशान-भयानक, अटवी से नहीं भय खावें।।
रहे अडोल अकम्प निरन्तर यह मन दृढ़तर बन जावे।
इष्ट वियोग अनिष्ट योग में सहनशीलता दिखलाये।।८।।
सुखी रहे सब जीव जगत के कोई कभी न घबरावे।
वैर पाप अभिमान छोड़ जग, नित्य नए मंगल गावे।।
घर-घर चर्चा रहे धर्म की, दुष्कृत-दुष्कर हो जावें।
ज्ञान-चरित उन्नत कर अपना, मनुज जन्म फल सब पावें।।६।।
ईति भीति व्यापे नहीं जग में, वृष्टि समय पर हुआ करे।
धर्मनिष्ठ होकर राजा भी, न्याय प्रजा का किया करे।।
रोग, मरी, दुर्भिक्ष न फैले, प्रजा शान्ति से जिया करे।
परम अहिंसा धर्म जगत में, फैले सर्वहित किया करे।।१०।।
फैले प्रेम परस्पर जग में, मोह दूर पर रहा करे।
अप्रिय-कटुक-कठोर शब्द नहीं, कोई मुख से कहा करे।।
बन कर सब 'युगवीर' हृदय से, देशोन्नति रत रहा करे।
वस्तु स्वरूप विचार खुशी से, सब दुःख संकट सहा करे।।११।।

# संघ-समर्पणा

(आचार्य रामकृत)

तर्ज-मेरी भावना

संघ हमारा अविचल मंगल, नन्दन वन सा महक रहा।
हम सब इसके फूल व कलियां, सुन्दरतम निज संघ अहा!।।
वीर प्रभु के उपदेशों ने, संघ की महिमा गाई है।
सुर-नर वन्दन करे संघ को, संघ साधना भाई है।।१।।

संघ समष्टि का हित करता, व्यष्टि उसमें शामिल है।
संघ हेतु निज स्वार्थ तजे जो, वही प्रशंसा काबिल है।।
व्यक्तिवाद विद्वेष बढाता, संघ वाद दे प्रेम सदा।
व्यक्तिभाव को छोड़ समर्पण, संघ भाव में रहे सदा।।२।।

व्यक्ति अकेला निर्बल होता, संघ सबल होता मानें।
"संघे शक्तिः कलौ युगे" की, सत्य भावना पहचानें।।
एक सूत्र कोई भी तोड़े, रस्सी हस्ती को बांधे।
एक-एक मिल बना संघ यह, दुःसम्भव को भी साधे।।३।।

संघ श्रेय में आत्म श्रेय है, ऐसा दृढ़ विश्वास मेरा।
संघ में मुझमें भेद न कोई, बोल रहा हर श्वास मेरा।।
संघ परम उपकारी हमको, संघ ने सम्यक बोध दिया।
संघ न होता हम क्या होते, संघ ने हमको गोद लिया?।।४।।

शैशव, यौवन, वृद्धावस्था, सदा संघ उपकारी है।
भव सागर से तारण हारा, हम इसके आभारी है।।
नगर, चक्र, रथ, पद्म, चंद्र, रवि, सागर, मेरु, की उपमा।
सूत्र नन्दी में संघ गौरव की, क्या कोई है कम महिमा?।।५।।

प्रेम सूत्र से बंधा संघ है, हिल मिल आगे बढ़ते हैं।
निन्दा, विकथा तज गुणीजन के, गुणगण मन में धरते हैं।।
दूर हटा छल, छद्म अहं को, सरल सहज सद्भाव धरें।
पर हित हेतु तज निज इच्छा, सहज सुकोमल भाव वरें।।६।।

नाम अमर है उन वीरों का, जिनने संघ सेवा धारी।
अपना कुछ ना सोच किया, सर्वस्व संघ पे बलिहारी।।
यही प्रार्थना वीर प्रभु से, ऐसी शक्ति दो हमको।
संघ सेवा में झोंके जीवन, और न कुछ सूझे हमको।।७।।

संघ हेतु कुर्बान हमारा, तन मन जीवन सारा है।
संघ हमारा ईश्वर, हमको, संघ प्राण से प्यारा है।।
चमड़ी कागज खून की स्याही, अस्थि लेखनी लेकर के।
रचें भले संघ गौरव गाथा, उऋण न हो उपकारों से।।८।।

अरिहंत सिद्ध सुदेव हमारे, गुरू निर्ग्रन्थ मुनीश्वर है।
जिन भाषित सद् धर्म दयामय, नित्य यही अन्तर स्वर है।।
सद् गुरू आज्ञा ही प्रभु आज्ञा, इसमें भेद न कोई है।
शास्त्र-शास्त्र में जगह-जगह,पर वीर वचन भी वो ही है।।६।।

संघ नायक ! संघ मालिक, हम सब साधु मार्ग अनुयायी हैं।
और नहीं दूजे हम कोई, बस तेरी परछाई हैं।।
रत्नत्रय शुद्ध पालन करके, तोड़े कर्मों की कारा।
नाना गुण का धाम संघ है, घर-घर गूंजे यह नारा।।१०।।

स्वार्थ-मान को छोड़ संघ की, सेवा जो नर करता है।
इह-पर लौकिक कष्ट दूर कर, सौख्य संपदा वरता है।।

# श्री हुक्म्यष्टकम्-स्तोत्रम्

गृह मोह ममत्व विनाश करं, शुभ संयम भाव रतं विरतम्।
सुसमाधि युतं गणि कीर्ति धरं, प्रणमामि महामुनि हुक्मि गुरुम्।।१।।
प्रशमादि विकास गुणैः कलित-मुपदेश सुधा-वलितं मुदितम्।
महिते निज-कार्ये पथे निरतं, प्रणमामि महामुनि हुक्मि गुरुम्।।२।।
भव-पातक मान रुजा रहितं,सुख-दायक भाव युतं सततम्।
भव-भीति हरं शिव सत्य वरं, प्रणमामि महामुनि हुक्मि गुरुम्।।३।।
तपसा सहितं विदुषा-मजितं, शशि पूर्ण सुशोभित दिव्य मुखम्।
रवि तुल्य विभासित दीप्तिधरं, प्रणमामि महामुनि हुक्मि गुरुम्।।४।।
मनसा, वचसा, वपुषा विमलं,करुणा धिषणा गरिमादि युतम्।
सुनयैः सुगुणैः सुकृतै-रनघं, प्रणमामि महामुनि हुक्मि गुरुम्।।५।।
नगरे नगरे सुख शान्ति करं,बहु शिष्य जनैः विनया-भिनुतम्।
निज कर्म-विदार करं विशदं,प्रणमामि महामुनि हुक्मि गुरुम्।।६।।
शरणा-गत धारक रक्ष परं,जगती प्रथितं सुयशो भरितम्।
जन-संकट नाशक भक्ति रतं,प्रणमामि महामुनि हुक्मि गुरुम्।।७।।
भव सागर पंक निमग्न नृणां,जिन भाषित वोध सुखं प्रददौ।
तमहं गुण-सागर बुद्धि-निधिं,प्रणमामि महामुनि हुक्मि गुरुम्।।८।।
गुरु हुक्म्यष्टकं स्तोत्रम्, मुनि ज्ञानेन निर्मितम्,।
पठन्ति ये नराः भक्त्या, सिद्धि सौधं व्रजन्ति ते।।९।।

# श्री नानेशगुणाष्टकम्-स्तोत्रम्

छन्द-बसन्ततिलका

प्रज्ञा विशिष्ट करुणाकर दिव्य दीप्ति!
आदर्श भाव भृत साधक सौम्य रूप!।
निर्मुक्ति धाम परिबोधक शान्त दान्त!
नानाभिधान गुण चायक देव! वन्दे।।१।।

संबोधना प्रखर साम्य स्वरूप भव्य!
संध्यान शुक्ल कृतिकारक साध्य सिद्ध!।
वात्सल्य पूर्ण, ममता मद हत प्रधान!
नानाभिधान गुण चायक देव! वन्दे।।२।।

नैर्मल्य साधु वपुषा गुण दायिकीर्ते!
हुक्मादिगच्छ परिभूषित भव्य भानो!।
सम्यक् सुधा वलित भाषित रूप वाणि!
नानाभिधान गुण चायक देव! वन्दे।।३।।

माधुर्य पूर्ण गुणकारक देशनादि!
श्रृंगार मातृ पद धारक रत्न सूनो!।
दांता सुधाम जनिरूप विधातृ नाम!
नानाभिधान गुण चायक देव! वन्दे।।४।।

पाटे सुधर्म गण धारण रूप नव्य!
अन्त्योदय प्रणयिबोधक रूप योगिन्!।
माहात्म्य भव्य सृतिमध्य विराजमान!
नानाभिधान गुण चायक देव! वन्दे।।५।।

देवेन्द्र मौलि परिवन्दित पूज्यपाद!
शास्ता वरिष्ठ जिन शासन कार्यकारिन्!।
सिद्धान्त पक्ष निकषोपल दक्ष लक्ष्य!
नानाभिधान गुण चायक देव! वन्दे।।६।।

श्री साधुमार्ग गणधायक सौम्यशील!
आत्मेक्षणादि चय साध्य विशिष्ट दत्त!।
सारल्य शान्त विजितात्म समान भाव!
नानाभिधान गुण चायक देव! वन्दे।।७।।

शैवादि धाम परिनिष्ठित नीति कारिन्!
नानेश भव्य परिसंज्ञित मुक्ति काम!।
संधीयते निखिल भक्त निरूपरूप!
नानाभिधान गुण चायक देव! वन्दे।।८।।

(अनुष्टुप)

सम्यक् बोध प्रणेतारं, हुक्मगच्छ सुनायकम्।
द्वन्द्व रूप विजेतारं, नानेश वन्दते मुदा।।

# श्री रामेशाष्टकम्-स्तोत्रम्

सम्यक् प्रबोधन विशिष्ट दयानिधानं,
हुक्मेश गच्छामधिनायक सौम्यताभं।
श्री वीतराग पथ-दायक शान्त दान्तं,
सन्नामराम फलसिद्धि विधायकं च।।१।।

पीयूष पायक विशेष विभाषकं च,
नैर्मल्यभाव भृति पूर्ण विभावरिष्ठं।
सन्तापताप हरणे मधुमास रूपं,
सन्नामराम फलसिद्धि विधायकं च।।२।।

द्वन्द्वादि दुष्ट-गण नाशक भव्यरूपं,
प्रज्ञा पयोद परमागम तत्त्वदत्तं।
व्यामोह शार्वर विनाश विभाकरत्वं,
सन्नामराम फलसिद्धि विधायकं च।।३।।

जांगल्य विश्रुत विशेष सुधामबीकाः,
तत्रैव सौम्य करणी जनि पुण्य सद्मः।
तन्नेमिनन्द गुणचायक सूरिभूताः,
सन्नामराम फलसिद्धि विधायकं च।।४।।

सच्चारु चक्षुयुगले रमते सदैव,
माधुर्य कुम्भभृत साधक साध्यसिद्धं।
चापल्यरिक्त मधुचाप विदीर्ण, शैवं,
सन्नामराम फलसिद्धि विधायकं च।।५।।

वन्दे सुशासन विशिष्ट समाधिवन्तं,
वन्दे गणाधिपति रूप यतीन्द्र चन्द्रं।
वन्दे सुदेव करुणाकर पूज्यपादं,
सन्नामराम फलसिद्धि विधायकं च।।६।।

नानेश शासन नभोद्युतिरूप देवम्,
देवेन्द्र किन्नर नरेन्द्र नरादि पूज्यम्
पीयूषपान करणे विधुरूप धाम,
सन्नामराम फलसिद्धि विधायकं च।।।७।।

मिथ्यात्ववाद दलने हरिरूप काय,
साम्यस्वरूप वरणे श्रुति धर्मकाय।
कारुण्यपुंज शिवदायक नायकाय,
श्रीरामनाम पदयोशशिरसा नमस्ते।।८।।

श्री रामेशाष्टकं स्तोत्रं वीरेन्द्र मुनिना कृतम्।
सदा पापद्‌यते भक्त्या, ह्यष्टसिद्धि विधायकं।।

卐



# प्रत्याख्यान-सूत्र

## नवकारसी-सूत्र

उग्गए सूरे नमोक्कारसहियं पच्चक्खामि, चउव्विहं पि आहारं-असणं, पाणं, खाइमं, साइमं। अन्नत्थऽणाभोगेणं, सहसागारेणं, वोसिरामि।

## पौरूषी-सूत्र

उग्गए सूरे पोरिसिं पच्चक्खामि, चउव्विहं पि आहारं-असणं, पाणं, खाइमं साइमं। अन्नत्थऽणाभोगेणं, सहसागारेणं, पच्छन्नकालेणं,दिसामोहेणं, साहुवयणेणं, सव्व समाहि-वत्तियागारेणं, वोसिरामि।

## पूर्वार्ध-सूत्र

उग्गए सूरे पुरिमड्ढं पच्चक्खामि, चउव्विहं पि आहारं-असणं, पाणं, खाइमं, साइमं। अन्नत्थऽणाभोगेणं, सहसागारेणं, पच्छन्नकालेणं, दिसामोहेणं, साहुवयणेणं, महत्तरागारेणं, सव्व समाहि- वत्तियागारेणं, वोसिरामि।

## एकासन-सूत्र

एगासणं पच्चक्खामि तिविहं पि आहारं-असणं, खाइमं, साइमं। अन्नत्थऽणाभोगेणं, सहसागारेणं, सागारियागारेणं, आउट्टणपसारणेणं, गुरू-अब्भुट्ठाणेणं, महत्तरागारेणं, सव्वसमाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि।



## एकस्थान-सूत्र

एगासणं एगट्ठाणं पच्चक्खामि, तिविहं पि आहारं-असणं खाइमं साइमं। अन्नत्थऽणाभोगेणं, सहसागारेणं, सागारियागारेणं, गुरू अब्भुट्ठाणेणं, परिट्ठावणियागारेणं, महत्तरागारेणं, सव्व समाहिवत्तियागारेणं, वोसिरामि।

## आयम्बिल-सूत्र

आयंबिलं पच्चक्खामि, अन्नत्थऽणाभोगेणं,सहसागारेणं, लेवालेवेणं उक्खित्तविवेगेणं,गिहत्थ-संसट्ठेणं, परिट्ठावणियागारेणं, महत्तरागारेणं, सव्व समाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि।

## उपवास-सूत्र

उग्गए सूरे अभत्तट्ठं पच्चक्खामि, चउव्विहं पि आहारं-असणं, पाणं, खाइमं, साइमं। अन्नत्थऽणाभोगेणं, सहसागारेणं, परिट्ठावणि-यागारेणं, महत्तरागारेणं, सव्व समाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि।

## दिवस चरिम-सूत्र

दिवसचरिमं पच्चक्खामि, चउव्विहं पि आहारं-असणं, पाणं, खाइमं, साइमं। अन्नत्थऽणाभोगेणं, सहसागारेणं, महत्तरागारेणं, सव्व- समाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि।

## अभिग्रह-सूत्र

अभिग्गहं पच्चक्खामि, चउव्विहं पि आहारं-असणं, पाणं, खाइमं, साइमं। अन्नत्थऽणाभोगेणं, सहसागारेणं, महत्तरागारेणं, सव्व- समाहिवत्तियागारेणं, वोसिरामि।

## निर्विकृतिक-सूत्र

विगईओ पच्चक्खामि, अन्नत्थऽणाभोगेणं, सहसागारेणं, लेवालेवेणं, गिहत्थसंसट्ठेणं, उक्खित्तविवेगेणं, पडुच्च-मक्खिएणं, महत्तरागारेणं, सव्व समाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि।

उपवास, दिवसचरिम, अभिग्रह आदि में यदि पानी का आगार रखना हो तो 'चउव्विहं' के स्थान पर 'तिविहं' पाठ बोलना चाहिये और आगे 'पाणं' का पाठ नहीं बोलना चाहिये।

## प्रत्याख्यान पारणा-सूत्र

उग्गए सूरे नमोक्कारसहियं.............................. पच्चक्खाणं कयं।तं पच्चक्खाणं सम्मं काएणं फासियं, पालियं, तीरियं, किट्टियं, सोहियं, आराहियं। जं च नं आराहियं तस्स मिच्छामि दुक्कड़ं।



# समता युवा संघ, बीकानेर के बहुआयामी चरण...

1. गुरुदर्शन यात्रा संचालन
2. अकाल राहत विशिष्ट कार्य योजना
   - अ. अनाज वितरण
   - ब. पशु चारा वितरण
   - स. पेयजल वितरण
   - द. चिकित्सीय जाँच एवं निःशुल्क दवा वितरण
   - य. कंबल वितरण
   - र. वस्त्र वितरण
3. सामुहिक तेलों का आयोजन
4. समता सामायिक मंच
5. सामुहिक एकासन कार्यक्रम
6. धार्मिक शिविरों का संचालन
7. धार्मिक प्रतियोगिताओं का आयोजन
8. स्वैच्छिक रक्तदान
9. निःशुल्क स्वास्थ्य जाँच शिविर
   - अ. चिकित्सीय परीक्षण
   - ब. एक्स-रे एवं ई.सी.जी. जाँच
   - स. रक्त परीक्षण
   - द. दवा वितरण

अब आपके करों में है समता युवा संघ की स्वाध्याय प्रेरक प्रस्तुति

## समता स्वाध्याय सौरभ

